# गुरु शिष्य मीमांसा.

प्रथम, व तृतीय श्वेताम्बर यति कान्फरन्स के
प्रेसिडट, प्राचीन शिलालेखों के ज्ञाता,
मगसी तीर्थ कमेटी के मेम्बर, व
इन्दोर जैन आत्मोन्नति
सभा के अध्यक्ष

**माणकचन्द गुरु जगरूप यति.**
सकलित

---

श्रीलक्ष्मी—विलास स्टीम प्रस, इदोर

सवत् १९७८ विक्रम )          ( किम्मत ।) आने

# प्रस्तावना

जैन सम्प्रदायमें, जैसे, गृहस्थलोगों के लिये, धर्म के वास्ते [illegible] अर्हन्नीति, भद्रबाहुसंहिता, त्रिवर्णाचार, व नीतिवाक्यामृत, ऐसे ग्रन्थों में, कुछ कुछ स्पष्टीकरण किया है वैसा जैन गुरुशिष्य के सदधर्म, धर्मे का निर्णय करने के लिये कोई स्वतन्त्र ग्रन्थ देखनेमें आता नहीं पहिले यतिलोग निर्ग्रन्थ रहते थे, इस से इनमें द्रव्यविषयक विवाद होता न था अब कोई कोई यतिलोग सग्रन्थ होगये हैं द्रव्यादि पास रखते हैं और द्रव्यादिक के लिये झगड़े वगैरे लड़ते हैं उस के निर्णय करने के लिये यह छोटासा संग्रह, जैन शास्त्रानुसार लिखकर प्रकट किया है इस को पाठकगण समझ जायेंगे कि, चेलाका क्या हक है, व गुरु का क्या अधिकार है


संवत् १९७६ विक्रम
[illegible] इन्दौर

माणकचन्द गुरु जगरूप यति
[illegible] प्रेसिडेंट
[illegible]
[illegible]
इन्दौर [illegible] सभा के अध्यक्ष




# गुरु शिष्य मीमांसा




हस्थ लोगों के दायभाग व वारसे के सबंधमे वादग्रस्त विषय का निर्णय करने बाबद जैसे हिन्दुलोगोंमें मनुस्मृति, मिताक्षरा, व्यवहार मयूख, सस्कार कौस्तुभ, याज्ञवल्क्य स्मृति व बहुतसी सहितायें वगैरे ग्रन्थ हैं, वैसे मुसल्मानी धर्ममें भी शरह वगैरे ग्रन्थ हैं और जैन धर्ममें भी अर्हन्नीति, नीतिवाक्यामृत, त्रिवर्णाचार, और भद्रबाहुसहिता वगैरे ग्रन्थ हैं

हिन्दु गृहस्थ लोगों के दायसबध की, व वारसे की, मीमासा, शुक्र शोणित पिंडदानादि कार्य कारण से किई जाती है, और यवन लोगोंमें हुक वगैरे के विचार से वारसे का विचार होता है परतु जैन यानि सम्प्रदाय का एक भिक्षुकवर्ग है उसमें जो पहिले पहिले यति ( साधु ) होना चाहता है उस को उसका खुदका सर्वद्रव्यादि वस्तु मान व कुटुम्बपरिवार का शपथ पुरसर त्याग करना पडता है, व यावज्जीव कोई प्रकार का मूर्छाजनक द्रव्यादि वस्तु ग्रहण करूगा। नहीं यावज्जीव शरीर की शुश्रूषा छोड गुरु आज्ञापालन, व गुरुसेवा आगम पर्यन्त करूगा ऐसी शपथ शिष्य होनेवाला सर्व समुदाय ये-

समक्ष तीन * वचन अंगीकार करता है, तब गुरु उसे दीक्षा देता है उस वख्त से दीक्षा लेनेवाला गुरुका शिष्य (दास) होता है गुरु उस को अपने पास रखे, या दूर करदे, अधिकार गुरु को है शिष्य का अधिकार गुरु पर कोई प्रकारका रहता नहीं

मनुष्य, कई प्रकार से साधु होता है कोई भयसे साधु होता है कोई निरुद्योगसे साधु होता है कोई द्वेषसे, कोई क्रोधसे, कोई लोभसे, कोई केवल उदरपूर्ति के लिये, व कोई दुःख से ऐसे अनेक कारणोंसे साधु होता है और कोई संसार से अत्यंत विरक्त होकर सर्व संग परित्याग कर विरक्त वृत्तिसे धर्म करने के निमित्त भी साधु होता है परंतु मुख्य करके सर्वसाधुओं का ध्येय एक निरिच्छना है गुरु के पास दीक्षा लेता है तब शपथ पुरःसर सर्व संग परित्याग करके ही साधु होता है और आगामी कालमें भी कोई प्रकार की भोजन वस्त्रके सिवाय द्रव्यादि किसीसे न लेने की गुरु के समक्ष प्रतिज्ञा कर लेता है इस से उस को कोई प्रकार का दाय मिलता नहीं यह सिद्ध है धर्मान्तर होकर जो गुरुके कुलमें रहता है, व गुरुने जिसपर अपना स्वत्त्व रखकर विद्याभ्यासादि कराया है और पालन पोषणादि की क्षति उठाकर निपुन बनाया है व जो गुरुके कुल का हित कर्त्ता है व गुरु कथित धर्म पर दृढश्रद्धा रखकर धर्म पालन करता है वह शिष्य गिना जाता है और उन शिष्योंमें भी जो अधिक श्रेष्ठ हो उसी को गुरु उत्तराधिकारी करता है अगर उनमें भी कोई योग्य न मिले तो दुसरे किसीको, जिसपर गुरु प्रसन्न हो उस को अपना

* करेमि भंते सामाइयं सव्वं सावज्जं जोगं पच्चक्खामि जावज्जीव पज्जुवासामि दुविहं तिविहेणं, मणेणं वायाए काएणं न करेमि, न कारवेमि करतं अण्णं न समणुजाणामि तस्स भंते पडिक्कमामि निंदामि गरिहामि अप्पाणं वोसिरामि

उत्तराधिकारी बनाने का मुख्त्यार है. शिष्य तो दीक्षा लेने समय पहिले ही से जन्म मरके लिये सर्व प्रकार का परिग्रह ग्रहण करने का त्याग करचुका है शिष्यों को गुरु आज्ञा बिना कुछ भी करने का अख्त्यार व नियम नहीं है (देखो उत्तराध्ययनसूत्र टीका कलकत्ता छापाकी सम्वत् १९३६ की पृष्ठ ३३९ )

---

# जैन सूत्र सुगडांग की टीकामें दोप्रकार के शिष्य कहे हैं.

" शिष्योद्विविधो द्विप्रकारो ज्ञातव्यो भवति, तद्यथा प्रव्रज्यया शिक्षयाच्च यस्य प्रव्रज्यादीयते, शिक्षा, वा यो ग्राह्यते स द्विप्रकारोपि, शिष्यइह शिक्षा शिष्येण प्रकृत मधिकारो, यः शिक्षा गृण्हाति शिक्षक स्तच्छिक्षयेह प्रस्ताव इत्यर्थे "

अर्थ—शिष्य दो प्रकार के जानने लायक हैं एक दीक्षा दिया हुआ शिष्य, दूसरा शिक्षा दिया हुआ शिष्य, यहाँ शिक्षा शिष्य का प्रस्ताव है (सुगडाग टीका मुम्बईकी छपी पृष्ट ९१० )

---

# जैन ठाणांगसूत्रमें चार प्रकारके शिष्य कहे हैं.

" प्रव्राजनान्तेवासी नाम का एक, " जो गुरुके पास व्रत नियमादि न लेते, गुरुसे दीक्षा ले कर, आजन्म गुरु के पास रहे वह दूसरा उपस्थापनान्तेवासी, अर्थात् गुरुसे दीक्षा न लेते केवल व्रत

नियम लेनेवाला तीसरा प्रव्राजनान्तेवासी, भी व उपस्थापनान्तेवासी भी अर्थात् दीक्षा व व्रत दोनों ग्रहण करनेवाला, चतुर्थ धर्मांतेवासी अर्थात् दीक्षा व व्रत न ग्रहण करते धर्मोपदेशसे प्रबुद्ध हुआ हो जिसका मूलपाठ यह है

" चत्तारि अंतेवासी पण्णत्ता, तंजहा, पव्वायणांतेवासी णाम मेगे, उवट्ठावणा तेवासी ३ धम्मंतेवासी ४ टीका—अंते' गुरो समीपे वस्तुशील मस्यान्तेवासी, शिष्य प्रव्राजनया दीक्षया अंतेवासी दीक्षित इत्यर्थ उपस्थापनान्तेवासी व्रतारोपणत शिष्यइत्यर्थ —चतुर्थभंगस्थ धर्मान्तेवासी धर्म प्रतिबोधनत शिष्यो धर्मार्थितयो पमपन्न इत्यर्थ

( कलकत्तेका छपा पृष्ट २८२ )

---

## जैन धर्ममे आचार्य (गुरु) चार प्रकार होते है.

" एक व्रतादिधर्मकृत्य न कराते केवल दीक्षा देनेवाले आचार्य १ दूसरे उपस्थापनाचार्य अर्थात् दीक्षा न देते केवल व्रत नियमादि धर्म कृत्य करानेवाले आचार्य २ तीसरे प्रव्राजनाचार्य व उपस्थापना चार्य अर्थात् दीक्षा व व्रत दोनों कृत्य करानेवाले आचार्य ३ चतुर्थ धर्माचार्य याने दीक्षा व व्रत न कराते केवल धर्मोपदेशसे प्रतिबोध करनेवाले ( पृष्ट २८२ ठाणागसूत्र )

### इसका मूल पाठ

" चत्तारिआयरिया पण्णत्ता तंजहा, पव्वायणायरिए नाम मेगे णाउवट्ठावणायरिए १ उवट्ठावणायरिए नाम मेगे णो पव्वावणायरिए २

एगे पव्वावणायरिएवि उवद्वावणायरिए वि ३ एगे णो पव्वायरिए णो उवट्ठावणायरिए धम्मायरिए ४ ( आहच ) धम्मोजेणुवइट्ठो, सो धम्मगुरु गिहिं वसमणोवा-कोवि तिहिं सपउत्तो, दोहि वि एक्केकगेचेव अर्थात् जिसने धर्मोपदेश दिया है वही धर्म गुरु है चाहे साधु हो चाहे गृहस्थ हो, कोई तीनों प्रकारका होता है कोई दो प्रकार का होता है कोई एक एक प्रकार का होता है

---

## शिष्यशब्द की व्याख्या.

अमर कोष के द्वितीय कांड के ब्रह्मवर्गमें शिष्य के नाम तीन बतलाये हैं " छात्रान्तेवासिनौ शिष्ये " इस की संस्कृतमें टीका लिखी है कि " छात्र अन्तेवासी ( अन्तेवासीत्यपि ) शिष्य त्रीणि-गुरो र्दोषाच्छादन तच्छीलमस्य छात्र, शील मनुवर्तमाने छत्रादिभ्योण इतिणप्रत्यय अन्ते समीपे वस्तु शील मस्याऽते वासी "

इस का आशय है कि, शिष्य के नाम तीन हैं छात्र अन्ते वासी ( अन्तवासी ) और शिष्य छात्र याने गुरु का दोष ढांकने वाला, अन्तेवासी या अन्तवासी अर्थात् पास रहने वाला और शिष्य, शिक्षा ग्रहण किया हुवा

### हेमचन्द्र कोषमें शिष्य के वास्ते

शिष्यो विनेयोऽन्तेवासी—ऐसा लिखा है अर्थात् शिष्य शिक्षा ग्रहण करने वाला, विनेय याने विनय करने वाला, व अन्तेवासी, अर्थात् पास रहने वाला

जैन शास्त्रोंमें शिष्य शब्द का बोध यथार्थ होने के लिये शिष्य के स्थान पर अन्तेवासी शब्द का उल्लेख किया है और यह शब्द बहुत ही सार्थक मानकर जैन शिष्यों के लिये अन्तेवासी शब्द का ही प्रयोग किया है देखो कल्पसूत्रमें

" समणस्स भगवओ महावीरस्स कासवगुत्तस्स, अज्जसुहम्मे थेरे अंतेवासी अग्गिवेसायण गुत्ते थेरस्सण अज्जसुहम्मस्स अग्गिवेसायणस्स गुत्तस्स अज्जजंबूनामे थेरे अंतेवासी कासवगुत्तेण थेरस्सण अज्जजंबूनामस्स कासवगुत्तस्स अज्जप्पभवे थेरे अंतेवासी कच्चायणस्स गुत्ते थेरस्सण अज्जप्पभवस्स कच्चायणस्स गुत्तस्स अज्जसिज्जंभवे थेरे अंतेवासी मणगपियावच्छसगुत्ते " इत्यादि

अर्थ—श्रमण भगवान् काश्यपगोत्रीय महावीर के अन्तेवासी, अग्निवेश्यायन गोत्रीय सुधर्मस्वामी— अग्निवेश्यायन गोत्रीय स्थविर आर्य सुधर्म के अन्तेवासी, काश्यपगोत्रीय आर्यजंबूस्वामी—काश्यपगोत्रीय आर्यजंबूके अन्तेवासी, कात्यायन गोत्रीय आर्यप्रभव आर्यप्रभव के अन्तेवासी, मनकपिता वत्सगोत्र आर्य शय्यंभव इत्यादि

इस तरह जैन शास्त्रोंमें जहा जहा शिष्य नाम आये हैं, वहा वहा शिष्य शब्द की जगे अन्तेवासी शब्द ही लिखा गया है किसी आचार्य से या गुरु से शिरमुंडा लेनेसे, या कोई से धर्म ग्रहण कर लेने से, अथवा महीने दो महीने या वर्ष दो वर्ष गुरु के समुदाय में रहने से अन्तेवासी नहीं हो सकता जो आजन्म गुरु की सेवा तन मन से करता है, गुरुका हित करता है गुरु के पास सोता बैठता है, गुरु की आज्ञा का पूर्णतया पालन करता है, उस को ही यदि गुरु प्रसन्न हो, तो अपना उत्तराधिकारी बना सकता है परतु यदि उस को भी गुरु योग्य न देखे, तो दूसरे किसी को, चाहे

जिसको गुरु अपना पद दे सकता है. चेलों को गुरुसे कुछ लेने का या मागने का कोइ हक्क सबब या अधिकार नहीं है ऐसा जैन ग्रंथोंमें स्थान स्थान पर उल्लेख है

शिष्य यह एक गुरु का दास है गुरु जब चाहे उसे अपने पास से निकाल दे और गुरु जब चाहे अपने पास रखले गुरु पर शिष्य का कोई हक नहीं. यति का नाम कोषोंमें " मुमुक्षु " श्रमण यति वाचयम व्रती-साधु-अनगार ऋषि निग्रंथ, और भिक्षु ऐसे अनेक नाम है इनमें यतिको अनगार याने घर रहित, व निर्ग्रंथ याने कोई प्रकारका द्रव्यादि पास न रखने वाला व भिक्षु याने भिक्षा मागने वाला है ऐसा यति का कर्तव्य बताया है ऐसी अवस्थाम गुरु की आज्ञा या अनुमति सिवाय शिष्य को कैसे कोई पद या अधिकार मिल सकता है गुरु केवल धर्मोपदेशक होता है

---

## शिष्य के लक्षण उत्तराध्ययनसूत्रमें पृष्ट ३३५

वसे गुरुकुले निच्च, जोगव उवहाणव । पियंकरे पियवाई स सिक्खलद्धु मरिहई

उत्तराध्ययन कलकत्ता छापेकी अध्यन ११ गाथा १३ वीं

- ■ मुनि शिक्षा लब्धु महति शिक्षायै योग्यो भवति स इनिक यो गुरुकुले नित्य वसेत, गुरो पूज्यस्य, विद्या दीक्षा दायकस्य वा, कुले गच्छे, समाटकेवा यावज्जीव तिष्टेत् पुनर्या मुनि योंगवान् योगोधर्मव्यापार स नियमेयस्य स योगवानि अथवा योगोऽष्टाङ्ग लक्षण स्तद्वान् इत्य

पुनर्य साधु उपधानवान उपधान अङ्गोपाङ्गादाना सिद्धान्ताना पठनाराधनार्थ माचाम्लोपवास निर्विकृत्यादलक्षण तपोविशेष, स विद्यते यस्य स उपधानवान् सिद्धान्ताराधनोपयुक्त इत्यर्थ पुनर्य साधु प्रियकर आचार्यादीना हितकारक., पुनर्य प्रियवादी, प्रियोवादोऽस्यास्तीति प्रियवादी, एतैर्लक्षणैर्युक्तो मुनि शिक्षा प्राप्त योग्यो भवति

He who always* acknowledges his allegiance to his teacher who has religious zeal and ardour for study, who is kind in words and actions, deserves to be instructed (14)
Sacred books of the East vol ( XLV Page 47 )

आशय—वह मुनि शिक्षा पाने योग्य है—जो गुरुक कुलमें अर्थात् विद्या या दिक्षा देनेवाले पूज्य गुरुके समुदायमें यावज्जीव रहताहो और, जो मुनि धमत्याचार वालाहो, अष्टयोग साधन करने वाला हो, आचार्यादिक का हित करनेवाला व प्रिय बोलनेवाला हो वह शिक्षा ग्रहण करने के योग्य होता है

## योग्या योग्य शिष्यकी व्यवस्था उत्तराध्ययनमें

१ जो शिष्य अपने गुरु का आज्ञाम कायम रहता है व नित्य गुरु के दृष्टिगोचर रहकर शिर झुकाता है वह अच्छे चलन वाला चेला समझा जाता है

* Literally, who always remains in his teacher's kula

२ परन्तु जो शिष्य अपने गुरु की आज्ञापर चलता नहीं, और गुरु की दृष्टि से दूर रहकर सन्ताप देता है व गुरु के प्रतिकूल होकर गुरुका छिद्रान्वेषी होता है वह अयोग्य शिष्य है

३ जैसे सड़े कानवाली कुत्ती सब जगह से निकाली जाती है, उसी तरह इस प्रत्यनीक ( प्रतिकूल ) को भी निकाल देना चाहिये

A monk who, on receiving an order from his superior, walks up to him, watching his Nods and Motions, is called well behaved (2)

But a monk who, on receiving an order from his supe ior, does not walk up to him, being insubordinate and inattentive, is called ill-behaved (3)

As a bitch with sore ears is driven away every where, thus a bad, insubordinate and talkative ( pupil ) is turned out (4)

Sacred books of the East vol XLV Page 2 1

---

# योग्य शिष्यः

## हेमचन्द्र स्वामीने अपने योग्य शिष्यको उत्तराधिकारी बनाया

देखो प्रभावक चारित्र

राजा श्री सिद्धराजेना न्वदाच्च युयुजे प्रभु । भवना कोटि पदस्य योग्य शिष्यो गुणाधिक १२९ तम स्माक दर्शयत चित्तोकार्य

मा मित्र अपुत्रमनुकपाह पूर्वेषा मास्य शोचयन् १३० आह श्रीहेमचद्रश्च न को येनहि चिन्तक । आचोप्यम् दिलापाल सत्पात्राभोनिचद्रमा १३१ सज्ञानमहिमस्थैय मुनीना किम जायते, कल्पद्रुममिते यत्रि त्वयीदृशि क्षत स्थितो १३२ अन्या मुख्यायणो राम चन्द्राख्य इति सोदर ॥ प्राप्तरेख प्राप्तस्य सघे विश्वकन्यापिधे १३३ (प ११९७)

## अर्थ

एक दिन राजा सिद्धराजने प्रभु हेमचन्द्रसूरिसे कहा कि आपका कौनसा शिष्य गुणोंमें अधिक पात्र स्थपक है मुझे अपुत्रिक व अनुकपा के लायक मानकर चित्त उत्कर्ष के लिये पूर्वके लोगों का शोच न करते मुझे उस शिष्य को दिखाये हेमचन्द्र बोले हे सत्पात्र के समुद्र या चन्द्र पृथ्वीपाल पहिला ( तू ) है, वैसा तो कोई भी हितचिन्तक है नहीं कल्पवृक्षके समान तेरे सरखा राजा के होते मुनियों के ज्ञान सहित महिमा की स्थिरता क्या नहीं होगी? हमारे गणका व चन्द्र के समुदायमें कार्य करने वाला मुख्य नाम पाया हुआ, व सुन्दर स्वरूप पाया हुआ रामचन्द्र नाम का (शिष्य) है

---

## योग्य शिष्यः

### गुणाकरसूरिने अपने योग्य शिष्य कालसूरि को उत्तराधिकारी बनाया प्रभावकचरित पृष्ठ ३८

"स्वे पट्टे कलक योग्य प्रतिष्ठाप्य गुरुस्तत श्रीमान् गुणाकर सूरि प्रेत्यकार्याण्यसाधयत् २९.

## अर्थ

श्रीमान् गुणाकर सूरि ने अपने योग्य शिष्य ( लायक शिष्य ) को अपने पाटपर बैठा कर आपने परलोक साधन किया

---

## आर्य सुहस्तीने भी अपने श्रेष्ठ शिष्य को ही उत्तराधिकार दिया

परिशिष्ट पर्वन् पृष्ट २९३ स्थविराजी हरमन जाकोबी की कल्कत्तेकी मुद्रित "भगवा नार्य सुहस्त्यपि गच्छ, समये वर शिष्याय समर्प्य विहितानशन स्त्यक्ता देह, सुरलोका तिथिता प्रापेदे आर्य सुहस्ती का मृत्यु वीर निर्वाण स २९१ में हुवा

## अर्थ

" भगवान् आर्य सुहस्ती भी समय ( अन्तकाल के समय ) म श्रेष्ट शिष्य को गच्छ ( समुदाय ) सुपुर्द कर आप अनशन अर्थात् ( अन्न पान का त्याग ) कर देवलोक के पाहुना हुये

---

जैन सम्प्रदायमें चेले के लिये शिष्य-छात्र विनेय अन्तेवासी वगैरे बहुत से शब्द हैं. उनमें अन्तेवासी यह शब्द बडे महत्व का है अथात् जो शिष्य गुरु के पास आजन्म पर्यन्त रहकर, गुरु का छिद्र ढाके, गुरु की आज्ञा पाले, गुरु का हित करे गुरु की सुश्रषा करे, गुरु की आज्ञा उल्लघन न करे, धर्मवृत्ति से गुरु के कुल की मर्यादा रखे, ऐसे सद्गुणी शिष्य को गुरु योग्य समझता है और उस का योग्य आदर करके गुरु अपना उत्तराधिकारी बनाने की भी कामना रखता है •

शिष्य शब्द के बोध के लिये बहुत प्राचीन काल से अन्तेवासी शब्द जैन संप्रदायमें प्रसिद्ध है इसवी सन के पहिले शताब्दी के आस पास शिष्य को बहुधा अन्तेवासी ही लिखते थे देखो पभोसा और मथुरा के जैन लेख और महाक्षत्रप शोडास के लेख, जो रायबहादुर गौरीशंकर हीराचन्दजी ओझाने राजपूताना म्यूजियम अजमेर " में " भारतीय प्राचीन लिपि माला ' नाम का ग्रंथ छापा है उस के पांचवें प्लेट की नकल इस ग्रंथ के पृष्ठ ९३ ९४ में है यह प्लेट ब्राह्मी लिपि का है इसमे " अन्तेवासी " शब्द है इसकी नकल नीचे प्रमाणे है

(१) " नमो अरहतो वर्धमानस्य गोतिपुत्रस पोथशकस
(२) ळस कोशिकिये शिमित्राये आयागपटोप
(३) समनस महारखितास आतेवासी वच्छीपुत्रस सावकास
(४) उतरदासकस पसाद तोरन अधिठनापा राजेशोन
(५) कापनपुत्रस्य रजे (जो) तेरणी पुत्रस्य
(६) भागवतस्य पुत्रेण वैहिदरीपुत्रेण अ (आ) षाढसेनेन कारित

इस लेख से यह स्पष्ट होता है कि, पुराणे जमानेमें जो शिष्य अपनी जिंदगी गुरु की सेवामें आजन्म बिताता था वह अन्तेवासी गिनाजाता था और वैसे ही को गुरु प्रसन्न हो कर अपना अधिकार भी देता था

---

## आर्य महागिरिने अपने छोटे भाई को उत्तराधिकार दिया

आर्यमहागिरि आचार्य के, बहुत से शिष्य थे, तोभी उन्होंने शिष्यों को छोडकर अपने छोटे भाई आर्यसुहस्तिसूरि को, उत्तराधिकार दिया (वीर निर्वाण संवत् २४६, में परिशिष्टपर्व पृष्ठ २७७

---

## योग्य शिष्यको अधिकार.

महावीर स्वामीके निर्वाण बाद ५८४ वर्ष बीते आर्यरक्षित सूरि हुये उनके गोष्ठामाहिल १ फल्गुरक्षित २ और दुर्बलिकापुष्प ३ ऐसे तीन चेले थे उनमेंसे सबसे छोटे शिष्य दुर्बलिका पुष्प को आर्य रक्षितसूरिने अपना स्थान दिया

उत्तराध्ययन कलकत्तेकी छपी पृष्ट १६४

---

## योग्य शिष्य.

यति समदाय मे यह नियम है कि—गुरु पर शिष्यका कोई प्रकारका हक्क नहीं गुरु, यदि प्रसन्न होतो, चाहे, अनेक शिष्य हों तोभी, वह एकही शिष्य को, कि जो सदा गुरु सेवा में जीवन व्यतीत करे, उसीको उत्तराधिकारी बनावे यदि शिष्य एकभी योग्य नहीं होवे तो, गुरु अन्य धर्मीको भी धर्मोपदेश देकर जैनी करके, उसको अपना उत्तराधिकारी बना सकता है चेलोंका गुरु पर कोई अधिकार नहीं

**गुरु का कर्तव्य.** प्रभावक चरित पृष्ट २९८

देवचन्द्रसूरिके शिष्य हेमचन्द्रसूरि को सर्व शिष्योंमें मुख्य मान

**देवचन्द्रसूरिने अपना उत्तराधिकारी बनाया उसका वृत्त**

प्रभावक धुरधुर्य मम सूरिपदोचितम् । विज्ञाय सत्र सामन्य गुरवोऽमत्रय न्निति ४७ योग्य शिष्य पदे यस्य स्वकार्य कर्त्तुमौचिती । असमन् पूर्वऽमु साचार सदा सिद्धिन पूर्विण ४८ श्री गौतमादि सूरीणां शासन मनाशिनम् । श्रीदेवचन्द्रगुरुन सूरिमन्त्र मचीकरन् ४९

अर्थ—इनको ( हेमचंद्रसूरिको ) प्रभावकको धुरा संभालने वाले और सूरिपद के लायक जानकर, गुरु ( देवचंद्रसूरि ) ने सर्वसमुदाय को बुलाकर कहा, कि, योग्य शिष्यको पाट पर रखकर अपना कार्य करना उचित है व यही आचार हमारे पूर्वजोंने हमेशा किया है व गौतमादिगणधरो ने बिना बाधा आराधन किया है ऐसा कहकर देवचंद्र गुरुने हेमचन्द्रसूरिको सूरि मंत्र कहा और अपना उत्तराधिकारी बनाया

---

## यति के लक्षण.

नीति वाक्यामृत ( संवत् १०८४ )

सोमदेवसूरि कृत

"य सम्यग् विद्यानौ लाभेन तृष्णा सरित्तरण प्रयोगाय यतते सयति पृष्ठ ८

अर्थ—जो अच्छा विद्यारूपी नावके लाभसे तृष्णानदीके तिरने के काम में यत्न करता है वह यति है

---

नीतिवाक्यामृत पृष्ठ ११

गुरुजन शाल मनुसरन्ति प्रायेण शिष्याः

अर्थ—प्राय करके चेले गुरुजन का ही अनुसरण करते हैं

---

## यति के लिये प्रायश्चित्त

नीतिवाक्यामृत पृष्ट १७

जिनागमोक्त मनुष्ठान मेव समस्तयतीना स्वोधर्म, धर्मव्यतिक्रमे यतीना जिनागमोक्त मेव प्रायश्चित्तम्.

अर्थ—जैनागममें कहा हुवा अनुष्ठान ही सर्वयतियोंका स्वधर्म है धर्म का मार्ग छोडनेसे जैनशास्त्र में कहा हुवा ही प्रायश्चित है

---

## ॥ गुरु कोप शान्तिः ॥

नीतिवाक्यामृत पृष्ट २०

प्रणामावसान कोपो गुरुणाम् गुरूणांकोप प्रणामपर्यन्त एव, प्रणामानन्तर प्रसाद

अर्थ—गुरुका कोप प्रणाम पर्यंत ही है प्रणाम के पीछे प्रसन्नता है

---

## संस्कार विहीन शिष्य

नीतिवाक्यामृत पृष्ट ९३

स्व जातियोग्य संस्कार हीनाना, राज्ये प्रव्रज्याया, नास्त्यधिकारः,

अर्थ—अपनी जाति के योग्य संस्कार विना राज्यमें व दीक्षामें अधिकार नहीं।

### शिष्य दोष प्रतीकार

नातिवाक्यामृत पृष्ट १०१

मद प्रमादजे दोषे, गुरुषु निवेदन मनुप्रायश्चित्तच प्रतीकार —
मद व प्रमादसे हुये दोषोंमें गुरुसे निवेदन करना बाद प्रायश्चित्त
करना यह प्रतीकार है

---

## केवल शिष्यही अधिकारी है

### यति सम्प्रदाय में केवल शिष्यही अधिकारी होता है

शिष्य सिवाय दूसरा अधिकारी होता नहीं देखो सोमदेवसूरि
कृत "नीतिवाक्या मृत" मुम्बई आवृत्ति पृष्ट १३९

"देश कुलापत्य स्त्री समयापेक्षो दायाद विभागोऽन्यत्र यति
कुलात् तत्रैक एवभवति सम्प्राहं"

**अर्थ**—यति कुलसे अन्यत्र, देश कुल अपत्य व स्त्री का
दायादका विभाग समय की अपेक्षा से होता है

**टीका—दायाधिकारिणो** न सर्वेषु देशेषुच समाना यथा
केरल देशे सत्यपि पुत्रे भगिनेय एव दायाधिकारी नान्य । एव मेव
केषुचित्कुलेषु दौहित्र ॥ यति कुले जैन धर्मीय यति (भाषाया जती)
कुले शिष्य एवाधिकारी

**अर्थ**—दायाधिकारी सर्वदेशमें समान नहीं होते जैसे केरल
देशमें पुत्र होनेभी, भागनेय ही दायाधिकारी होता है, दूसरा नहीं
इसी तरह कोइ कुलमें दौहित्र, और यतिकलमें, याने जैन धर्मीय जती
कुलमें, शिष्यही अधिकारी होता है

# शिष्य के बारेमे गुरुका अंगीकार वसहे. वीरचरितमें व भगवती सूत्रके शतक १५ उद्देश १ में



एक गोशाला नामका महावीरस्वामी का चेला था उसका वृत्तान्त है कि, गोशाला को महावीरस्वामीने न तो दीक्षा दी थी, न व्रतादि ग्रहण कराया था, न विद्या पढाया था न धर्मोपदेश दिया था और न कभी वासक्षेप मस्तकपर किया था केवल गोशाला की विज्ञप्तिका अनादर न किया, इतनाही महावीरस्वामी का स्वीकार था इसपर से गोशाला महावीर का शिष्य था ऐसा मानाजाता है उस बारेमें लिखा है कि " गोशाला ने महावीरस्वामीसे कहा था " कि आप मुझे शिष्य मंजूर करें यावज्जीव मेरे गुरु होवें आपके बिना हे परमेश्वर! मे किंचिन्मात्र भी नहीं रह सकता आप वीरागी हो, आप पर स्नेह कैसा? एक हाथसे ताली नहीं बजती किंतु स्वामिन् मेरा मन जबरदस्ती आप के तरफ दौडता है

फिर गोशालाने कहा " आपने मुझे अंगीकार कर लिया है, यह मैं जानता हूं तो भी, आप अपने विकसित कमलसदृश नेत्रों से मुझे देखें " भगवान् वीरागी थे, और होने वाला अनर्थ जानते हुये थे, तोभी, भगवान ने गोशाला का वचन स्वीकार किया महात्मा पुरुष किसपर नहीं स्नेहयुक्त होते!" ऐसा वीर चरित, व भगवती सूत्रमें उल्लेख है भगवती सूत्रमें इसका विस्तार अधिक होनेसे यहां नहीं

लिखा सो जिज्ञासु मूल ग्रंथ मागधी देखें. वीर चरित्र का मूल संस्कृत इस प्रमाणे है

हेमचन्द्रसूरिकृत वीरचरित जन्म ११४५, आ ११६७

शिष्यस्नेह भविष्यामि त्वमेव शरण मम ।
इत्युक्तो स मया चक्रे तृणाद्वो स्यात् प्रभु. पुन ॥ ८६ ॥
गोशालो भिक्षया प्राणवृत्तिं कुर्वन् दिवा निशम् ।
नामुञ्च स्वामिन पार्श्व स्वबुद्धया शिष्यतां ब्रुवन् ॥ ८७ ॥
प्रतिपद्यन्ते सा शिष्य यानजीवनू गुरु भेव ।
दा भिन्ने यपि स्यातु नर्मे परमेश्वर ॥ ९ ॥
नीरागे त्वयि क द्वेषो नै क हस्ता हि तालिका ।
स्वामिन मम मन निन्दु करो ला मनुशासनि ॥ १० ॥
स्वपा म्युपगम स्वतु आनाम्ये प तथापि हि ।
नीरागेन्सदृष्या दशा मा प निरीक्षसे ॥ ११ ॥
नीरागोपि मान्यलर्य तद्वचश्च निदनपि ।
तद्वच प्रत्यपादी नो महान्त क न यमला ॥ १२ ॥

---

## जैन धर्ममें शिष्यों के अनेक गुरु

कोई पालन करने से, कोई विद्याभ्यास कराने से, कोई पदवी दान देने से, कोई दीक्षा देनेसे, कोई व्रतनियमादि कराने से, ऐसे अनेक गुरु होते हैं

## एक शिष्य के दो गुरु होने के प्रमाण

# द्विगुरुः

स्थूलभद्र के दो गुरु थे दीक्षागुरु सम्भूतिविजय, दूसरे भद्रबाहु, गुर्वावली काशीस्थ यशोविजय पाठशाला मुद्रित पृष्ठ ४

" सम्भूति विजय नामा तस्यविनेय स्त्वोतु श प्रथमः य त्पदपद्मोपान्ते प्रव्रजित स्थूलभद्रगुरु " अर्जिम पूर्वभृता द्वितीयो श्रीभद्रबाहु श्च गुरु शिवाय । कृतोपसर्गाहरस्तव यो रक्षसत्र धरणार्चिताङ्घि १२ निर्यूढ सिद्धान्तपयोधि राप स्वर्यश्च वीरात् खनगेन्दु ( १७० ) वर्षे । तयोर्विनेय कृपानिधभद्र श्रीस्थूलभद्रश्च ददातु शर्म १३

### अर्थ

उन ( यशोभद्रसूरि ) के प्रथम शिष्य सम्भूतिविजय, मगल करो कि जिन के चरण कमल के निकट स्थूलभद्रगुरु ने दीक्षा ली दूसरे पूर्वधारियोंमें मुख्य श्रीभद्रबाहुस्वामी, मगल करो कि जिन्होंने धरणेन्द्र चरण पूजित उपसर्गहरस्तोत्र से श्रीसघ ( समुदाय ) की रक्षाकरी और प्रव समूह को मथनकर महावीरस्वामीके निर्वाण के १७० वर्ष बीते, स्वर्ग गये इन जगत् के कल्याण करनेवाले दोनों ( सभूतिविजय व भद्रबाहु ) के शिष्य स्थूलभद्र सुख देवो

8 Bhadrabahu, He succeeded Sambhuti Vijay although he was not his disciple, but a brother disciple

Epitome of Jainism,
( page 666 )

---

## द्वि गुरुः

### अभयदेवसूरी के दो गुरु थे एक जिनेश्वरसूरि व दूसरे बुद्धिसागर

यह बात खास अभय देवसूरिने समवायाग सूत्रकी टीका का प्रशस्तिमें विक्रम सवत् ११२८ के सालमें लिखा है देखो

" निःसम्बन्ध विहार हारिचरितान् श्रीवर्द्धमानाभिधान् सूरीन् ध्यानवतोऽत्र तीव्र तपसो ग्रन्थप्रणीतिप्रभो ॥ श्रीमत्सूरिजिनेश्वरस्य जयिनो दर्प्पीयसा वाग्मिना तद्बन्धो रपि बुद्धिसागर इति ख्यातस्य सूरे र्भुवि ॥ शिष्येणा भयदेवाख्य सूरिणा विवृति कृता श्रीमत समवायाख्य तुर्यांगस्य समासत ॥

#### अर्थ

किसी प्रकार के सबन्ध बिना परिभ्रमणसे जिन्होंका मनोहारी चरित है ऐसे वर्द्धमानसूरि का ध्यान करने वाले व अतिकठिन तपस्या करने वाले व ग्रथ निर्माणमें निपुन व मदोन्मत्त वादीयों को पराजय करनेवाले श्रीजिनेश्वरसूरि व जगद्विख्यात बुद्धिसागर सूरि, इन दोनों के शिष्य अभयदेव नाम के सूरिने श्रीसमवायांग ( चतुर्थांग ) की टीका समास से करी है

जैन सम्प्रदायमे यह नियम है, कि जब कोई किसी साधु के पास विद्याभ्यास करता है या धर्मक्रियानुष्ठानादि करता है तब वह उसका शिष्य होता है शिष्य होने बाद अगर धर्मान्तर होकर साधु होना

चाहेतो, सब से पहिले अपने पासका सर्वद्रव्यादि पदार्थ त्याग करता है और कहता है कि " आज से मेने मेरा द्रिव्यादि पदार्थ त्याग किया व आगामी कालमें मैं भी कोई प्रकार द्रव्य ग्रहण करूंगा नहीं मुझे आप दीक्षा देकर मेरी आत्माका कल्याण करें मैं आपका आजन्म पर्यन्त दास रहूंगा ' ऐसी गुरु के समक्ष व पचों के समक्ष शिष्य प्रतिज्ञा करता है उस वख्त दीक्षा लेनेवाले के माता पिता, या कुटुम्बी होवें, वे,दीक्षा देनेकी गुरूको अनुमति देते हैं अगर माता पिता वगैरेन होवे तो उनके प्रतिनिधि दूसरे लोग होकर शिष्य को दीक्षा देनेकी गुरु को आज्ञा देते हैं तब गुरु उस को दीक्षा देता है और पात्र देकर, मागकर उदर पोषण करने की गुरु, शिष्य को आज्ञा देता है, तब शिष्य भिक्षा मागकर उदर पोषण करता है और आजन्म पर्यन्त गुरुपूजा याने गुरु शुश्रूषा करे, गुरु की आज्ञा जन्मभर उल्लंघन न करे, यावज्जीव गुरुका छिद्र ढाके, गुरुका मान सन्मान योग्य रीति से रखे गुरु की व गुरु के कुल की शोभा बढावें उस को गुरु, अपना योग्य अन्तेवासी समझता है परंतु इतने पर भी यदि गुरु का चित्त शिष्य से असतुष्ट हो तो वह उस चेले को निकाल कर, दूसरे, व्यस्थ को अपना शिष्य बनाकर उस को अपना अधिकार गुरु देसकता है

---

## द्विगुरुः

### ठाणागमसूत्रटीका प्रशस्तिमें अभयदेव के दो गुरु

चान्द्रकुलीनप्रणीताप्रतिबद्ध विहार चरित श्रीवर्द्धमानाभिधान मुनि पतिपादोपसेविन प्रमाणादिव्युत्पादनप्रवण प्रकरणप्रबन्धप्रणायिन प्रबुद्ध प्रतिबन्धकप्रवक्तृप्रवीणाप्रतिहत प्रवचनार्थ प्रधान वाक्प्रसरस्य सुविहितमुनि

जनमुखस्य श्रीजिनेश्वराचार्यस्य तदनुजस्य व्याकरणादिशास्त्रकर्तुं श्रीबुद्धिसागराचार्यस्य चरणकमल चञ्चरीककल्पेन श्रीमदभयदेवसूरिनाम्ना मया महावीरजिनराज सन्तानवर्तिना ठाणांगवृत्ति कृता.

## अर्थ

चंद्रकुल के शास्त्रोंमें कहेहुये अप्रतिहत श्रमणचरितवाले श्रीवर्द्धमानसूरि नामके मुनि की चरण सेवा करने वाला, व प्रमाणादि की व्युत्पत्तिमें प्रवीण, प्रकरण प्रबंध करनेवाले, व विद्वानों के प्रतिबंधक वक्तृत्वकलामें निपुन, अप्रावृत शास्त्रमें उत्तमवाणी के फैलानेवाले, मुनिहित साधुओं का मुखिया, श्रीजिनेश्वराचार्य का, व व्याकरण शास्त्रों के कर्त्ता उनके छोटे भाई श्रीबुद्धिसागर इन के, चरण कमल के भ्रमरतुल्य, व महावीर जिनराज कुलानुयायी, में अभयदेवने ठाणांगसूत्रकी टीका बनाई

---

## द्विगुरुः

**अभयदेव सूरि के दो गुरु होने बदले पांचवा अंग भगवतीसूत्रकी टीकाकी प्रशस्ति का प्रमाणः, जो अभयदेवसूरिने वि. सं. ११२८ में बनाई है उसमें अभयदेवके दो गुरु लिखे है**

" चान्द्रेकुले सदनकक्षकल्पे महाद्रुमो धर्मफलप्रधानात् । छायान्वित शस्तविशालशाखः श्रीवर्द्धमानो मुनिनायकोभूत् तत्पुष्पकल्पौ विलसद्विहारो सद्गन्धसम्पूर्ण दिशौसमन्तात् । अभूतां श्रीयतरागनाथ

२

वृत्तीश्रुतज्ञानपरागसन्तौ एकस्तयोसूरिवरो जिनेश्वरो, ख्यात स्तयान्यो भुविबुद्धिसागर। तयो र्विनेयेन विबुद्धिनाप्यल वृत्ति कृतैषा भयदेवसूरिणा

## अर्थ

अच्छे निविडतृणतुल्य चन्द्रकुलमें धर्मरूप फलके प्रसादसे छाया युक्त प्रशस्त बडी बडी जिसकी शाखें है ऐसा वर्द्धमान मुनिनायक नामका विशाल वृक्ष था

उस वृक्षके पुष्पतुल्य देदीप्यमान श्रमणरूपी सद्गमें चारों दिशाओंमें व्यापनेवाले, व उदारवृत्ति के होकर, ज्ञानरूप परागवाले, दो शिष्य हुवे

एक सूरिवर्य जिनेश्वर, व दुसरा बुद्धिसागर, उनदोनों के शिष्य अभयदेवसूरिने, विशेष बुद्धि न होने भी, यह टीका बनाई है

---

## द्विगुरुः

### जिनचन्द्रसूरि कृत वीर चरित्र प्रशस्ति संवत् ११३९ कीमें. जिनचन्द्रसूरि के दो गुरु जिनेश्वरसूरि व बुद्धिसागरथे मी पीटरसन् का तृतीय रिपोर्ट पत्रलेख पृ. ३०८

बोहियोत्त्व समयो सूरि सूरी जिणेसरो पढमो। गुरु सारा ओ धवलाओ खरयमाहु सवई भाया ॥ हिमवताओ गगुव्व, निग्गया सयलजणपुज्जा अन्नोय पुन्निमाचद सुदरो बुद्धिसागरोसूरी निम्मविसपव-

रागारण, उभयोगमभमर्डे एगनरायाविग्गमिर पयवायकुरग सीहाण
तेसिं सीसो जिनचन्द सूरी नामा समुप्पन्नो

### अर्थ

बोहित्थ की तरह समर्थ, पहिले जिनेश्वरसूरि हुये जिन्होंसे उज्वल खरतर सन्तति उत्पन्न हुई, और जो हिमालय से गंगा की तरह निकलकर सर्वजगत् के मनुष्यों के पूज्य हुये दूसरे भी श्रेष्ठ-व्याकरण छंद, प्रमुख ग्रन्थोंके निर्माता, एकान्त वादमें खेलते हुये चरणोंमें पडे हुये हरिणको सिंहके तुल्य, पूर्णचन्द्रवत् गुरु बुद्धिसागर सूरि हुये, इन दोनों के शिष्य जिनचन्द्रसूरि उत्पन्न हुये

---

## द्विगुरु.

### हरिभद्रसूरिके दो गुरु थे आनन्दसूरि व अमरचन्द्रसूरि

### संवत् ११८०, से ११९३ तक

धर्माभ्युदयकाव्य उदयप्रभसूरि कृत

आनन्दसूरि रिति तस्य बभूव शिष्य पूर्वोऽपर श्चामरतोऽमरचन्द्रसूरि। यमद्विपस्य दशना विव पापदक्ष क्षोदक्षमौ जगति यौ विशदौ विभात २ अम्भाधनात्मयपयोनिधिमन्दराद्रि मुद्राजुष किमनयो स्तुमहे महिम्न। बाल्येपि निर्दलितवादिगजौ जगाद यौ व्याघ्रसिंह शिशुका विति सिद्धराज ४ सिद्धान्तोपनिषन्निषण्णहृदयो धीजन्मभूमिस्तयो पट्टे

श्रीहरिभद्रसूरि रभत् चारित्रिणामग्रणी भ्रान्त्या शून्य मनाश्रये रात्रिचिरा य मित्रवरस्तेन। सतुष्ट्रे कलिकालगौतम इति ख्याति र्मितेने गुणैः ९.

## अर्थ

उनका पवित्र शिष्य आनन्दसूरि इस नाम का हुआ दूसरा चारित्रधारण करनेवाला अमरचन्द्रसूरि हुआ जो जगत्में धर्मरूपहाथी के दान के तुल्य पापवृक्षके उखाडनेमें निर्मल मालुम होता है पापरूप प्रवरसमुद्रको लाने के लिये मेरुपर्वतकी मुद्रा को प्रसन्नकरने वाले इन दोनोंकी महिमा की स्तुति कहातक करें कि- जिन्होंने बाल्यावस्थामें ही वादी हाथियों को जीते और जिनको सिद्धराजने व्याघ्रसिंह शिशु ऐसा कहा है ४

---

# द्वि गुरु.

## चन्द्रसेन सूरिके दो गुरु थे प्रद्युम्नसूरि और हेमसूरि

### उत्पाद सिद्धिनामक प्रकरण सटीकम्।

### श्रीचन्द्रसेनकृत सवत् १२०७

श्रीमाश्चन्द्रकुले सद्गुणगणनिधि प्रद्युम्नसूरि प्रभु
र्मे गुर्वस्य स सिद्धहेमनिधये श्रीहेमसूरि र्निधि ॥
तच्छिष्यावयवोत्र सूरिरजनि श्रीचन्द्रसेना भिध
स्तेनेत्थम्विन प्रकाशपदवीं नेय पुन साधुभि ॥
कृत्वा प्रकरणमेत यत्कुशल मिहार्जितं मया किंचित्।

ऽधिका अपि महीं सुवोनयन्ते सदा । तस्या ह चरणा नुवामिनिमत्ता श्रीमत्तपाग ऽप क्षोणीविभुन सोमसुन्दरगुरो श्चारित्रि चूडामणे

अपिच

मारि येन निवारिता सुरकृता सस्प शान्तिस्तव सश्रीमान् मुनि सुन्दराभिधगुरु र्दीक्षागुरु में भवन् । यस्य व्यासमरस्वतीति विरुद निर्यात सुवीं तले गुर्वी श्रीजयचन्द्रसूरि गुरु रथा ात् प्रमत्तं हमे९

इति श्री तपागच्छपुरंदर श्रीसोमसुन्दर स्वदीक्षा गुरु श्रीमुनि सुदरसूरि श्रीजयचद्रसूरि प्रमुख श्रीगुरु सावन विद्यमान श्रीगच्छनायक परमगुरु श्रीरत्नशेखरसूरि चरणकमल सेविना महोपा पाय श्रीचारित्रगणि प्रसाद प्राप्त विद्या ल्वेन वाचक श्रीहेमहंस गणिना स्वपरोपकाराय सवत् १५१० वर्ष ज्येष्ठ सुदि द्वितीयायां न्यायार्थ मञ्जूषा नाम्नी बृहद्वृत्ति श्रि नन्दनात् एकस्यू लेख से पृष्ठ १७१८

## अर्थ हिन्दी

श्रीसोमसुन्दरसूरि गुरु व सवश्रेष्ठों में अग्रगी प्रभु रत्नशेखर इस समय विद्यमान गच्छनायक ह उनके शिष्य हेमहंसगणिने अच्छे रत्नोंसे भरी हुई न्यायार्थमञ्जूषिका ( न्यायके अर्थकी पेटी ) का आवेर का चतुर नमस्कार पूर्ण किया

पहिले श्रीमान् चन्द्रकुलमें श्रीजगच्चन्द्रगुरु हुये, जिन्होंने कठिन तपश्चर्या मे तप प्रसिद्धि पाये, उन के कुलमें निपुण श्रीदेवसुदर गुरु हुन, उन के पाटरूपी पर्वतराज ( पर्वत ) के शिखरपर नवीनसूर्य श्रीसोमसुदर गुरु हुय.

